"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 36 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 2 सितम्बर 2016—भाद्र 11, शक 1938

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 13 मई 2016

क्रमांक 782/242/अव./2003/1-8/स्था.—श्रीमती रेजीना टोप्पो, संयुक्त सचिव, आवास एवं पर्यावरण विभाग को दिनांक 26-05-2016 से 10-06-2016 तक 16 दिवस का (दिनांक 11, 12-06-2016 के घोषित शासकीय अवकाश के लाभ सहित) अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्रीमती रेजीना टोप्पो आगामी आदेश तक संयुक्त सचिव, आवास एवं पर्यावरण विभाग के पद पर पुन: पदस्थ होंगी.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2016.

3. अवकाश अवधि में श्रीमती रेजीना टोप्पो को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्रीमती रेजीना टोप्पो अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करती रहती.

नया रायपुर, दिनांक 27 मई 2016

क्रमांक 802/3533/अव./2014/1-8/स्था.—श्री ए. एच. यूसुफी, लेखाधिकारी, सामान्य प्रशासन विभाग (लेखा शाखा) को दिनांक 06-06-2016 से 05-07-2016 तक 30 दिवस का (दिनांक 05-06-2016 एवं 06-07-2016 के घोषित शासकीय अवकाश के लाभ सहित) अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री ए. एच. यूसुफी आगामी आदेश तक लेखाधिकारी, सामान्य प्रशासन विभाग (लेखा शाखा) के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री ए. एच. यूसुफी को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री ए. एच. यूसुफी अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 27 मई 2016

क्रमांक 804/3808/अव./2015/1-8/स्था.—इस विभाग के आदेश क्रमांक 489-490/3808/अव./2015/1-8/स्था, दिनांक 31-03-2016 द्वारा श्री एन.एम. घोड़की, अवर सचिव, सामान्य प्रशासन विभाग को पूर्व में दिनांक 18-04-2016 से 23-04-2016 तक 06 दिवस का स्वीकृत अर्जित अवकाश के अनुक्रम में दिनांक 24-04-2016 से 28-04-2016 तक 05 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. उक्त विभागीय आदेश दिनांक 31-03-2016 के पैरा-2, 3 एवं 4 यथावत् लागू होंगे.

नया रायपुर, दिनांक 31 मई 2016

क्रमांक 810/485/अव./2010/1-8/स्था.—इस विभाग के आदेश क्रमांक 673-674/485/अव./2010/1-8/स्था, दिनांक 20-04-2016 द्वारा श्री बी. एल. सोनी, अवर सचिव, नगरीय प्रशासन एवं विकास विभाग को पूर्व में दिनांक 18-04-2016 से 23-04-2016 तक 06 दिवस का स्वीकृत अर्जित अवकाश के अनुक्रम में दिनांक 24-04-2016 से 26-04-2016 तक 03 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. उक्त विभागीय आदेश दिनांक 20-04-2016 के पैरा-2, 3 एवं 4 यथावत् लागू होंगे.

नया रायपुर, दिनांक 31 मई 2016

क्रमांक 812/475/अव./2010/1-8/स्था.—श्री के. सी. वर्मा, अवर सचिव, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग को दिनांक 13-05-2016 से 20-05-2016 तक 08 दिवस का (दिनांक 21, 22-05-2016 के घोषित शासकीय अवकाश के लाभ सहित) अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री के. सी. वर्मा आगामी आदेश तक अवर सचिव, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री के. सी. वर्मा को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री के. सी. वर्मा अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 31 मई 2016

क्रमांक 814/391/अव./2014/1-8/स्था.—श्री संजय कनकने, अवर सचिव, खनिज साधन विभाग को दिनांक 13-06-2016 से 17-06-2016 तक 05 दिवस का (दिनांक 11, 12, 18, 19, 20-06-2016 के घोषित शासकीय अवकाश के लाभ सहित) अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री संजय कनकने आगामी आदेश तक अवर सचिव, खनिज साधन विभाग के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री संजय कनकने को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री संजय कनकने अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 1 जून 2016

क्रमांक 818/393/अव./2014/1-8/स्था.—श्री प्रदीप कुमार दवे, संयुक्त सचिव, कृषि विभाग को दिनांक 13-06-2016 से 30-06-2016 तक 18 दिवस का (दिनांक 11, 12-06-2016 के घोषित शासकीय अवकाश के लाभ सहित) अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री प्रदीप कुमार दवे आगामी आदेश तक संयुक्त सचिव, कृषि विभाग के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री प्रदीप कुमार दवे को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री प्रदीप कुमार दवे अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 2 जून 2016

क्रमांक 820/619/अव./2011/1-8/स्था.—इस विभाग के आदेश क्रमांक 775-776/619/2011/1-8/स्था, दिनांक 13-05-2016 द्वारा श्री जी. एल. सांकला, अवर सचिव, आवास एवं पर्यावरण विभाग को दिनांक 18-05-2016 से 25-05-2016 तक 08 दिवस का स्वीकृत अर्जित अवकाश एतद्द्वारा निरस्त किया जाता है.

नया रायपुर, दिनांक 7 जून 2016

क्रमांक 826/534/अव./2010/1-8/स्था.—श्री अशफाक हुसैन सिद्धिकी, अवर सचिव, पशुधन एवं मछलीपालन विभाग को दिनांक 21-06-2016 से 08-07-2016 तक 18 दिवस का (दिनांक 18, 19, 20-06-2016 एवं 09, 10-07-2016 के घोषित शासकीय अवकाश के लाभ सहित) अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री अशफाक हुसैन सिद्धिकी आगामी आदेश तक अवर सचिव, पशुधन एवं मछलीपालन विभाग के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री अशफाक हुसैन सिद्धिकी को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री अशफाक हुसैन सिद्धिकी अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**तीरथ प्रसाद लड़िया,** अवर सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 23 जून 2016

क्रमांक 952/1672/अव./2015/1-8/स्था.—श्री राजशेखर शर्मा, विशेष कर्त्तव्यस्थ अधिकारी, वित्त विभाग को दिनांक 24-05-2016 से 04-06-2016 तक 12 दिवस का (दिनांक 05-06-2016 के घोषित शासकीय अवकाश के लाभ सहित) अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री राजशेखर शर्मा आगामी आदेश तक विशेष कर्त्तव्यस्थ अधिकारी, वित्त विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री राजशेखर शर्मा को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री राजशेखर शर्मा अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जे. एस. राजपूत,** अवर सचिव.

---

## गृह (पुलिस) विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 6 अगस्त 2016

क्रमांक एफ 3-62/2008/गृह-दो.—छत्तीसगढ़ पुलिस अधिनियम, 2007 (क्र. 13 सन् 2007) की धारा 38 की उपधारा (1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए विभागीय समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 03 अप्रैल, 2013 द्वारा राज्य पुलिस जवाबदेही प्राधिकार का गठन किया गया है.

2. अत: उपर्युक्त अधिनियम के प्रावधानों एवं उसके अंतर्गत बनाये गये नियमों के अध्यधीन राज्य शासन एतद्द्वारा राज्य पुलिस जवाबदेही प्राधिकार में माननीय न्यायमूर्ति श्री इंदर सिंह उबोवेजा, (सेवानिवृत्ति छ.ग. उच्च न्यायालय, बिलासपुर) को उनके कार्यभार ग्रहण करने की तिथि से दो वर्ष की अवधि के लिये अध्यक्ष नियुक्त करता है.

3. शासकीय आवास गृह उपलब्ध नहीं कराया जायेगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. के. माथुर,** उप-सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 1 अगस्त 2016

क्रमांक/एफ 7-10/2014/गृह-दो/भापुसे.—राज्य शासन एतद्द्वारा, श्री पी. एस. गौतम, भापुसे, उप पुलिस महानिरीक्षक, छसबल, पुलिस मुख्यालय, छत्तीसगढ़, रायपुर को दिनांक 13-06-2016 से 23-06-2016 तक कुल 11 दिवस का अर्जित अवकाश की कार्योत्तर स्वीकृति प्रदान करते हुए दिनांक 11 एवं 12-06-2016 के विज्ञप्त शासकीय अवकाश का लाभ उठाने की कार्योत्तर अनुमति प्रदान करता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री पी. एस. गौतम आगामी आदेश तक उप पुलिस महानिरीक्षक, छसबल, पुलिस मुख्यालय, छत्तीसगढ़, रायपुर के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री पी. एस. गौतम को अवकाश वेतन भत्ते एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश में जाने से पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री पी. एस. गौतम, भापुसे अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 1 अगस्त 2016

क्रमांक/एफ 7-12/2016/गृह-दो/भापुसे.—राज्य शासन एतद्द्वारा, श्री डी. रविशंकर, (भापुसे), पुलिस अधीक्षक, कबीरधाम, छत्तीसगढ़ को दिनांक 15-07-2016 से 21-07-2016 तक कुल 07 दिवस का अर्जित अवकाश की कार्योत्तर स्वीकृति प्रदान करता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री डी. रविशंकर आगामी आदेश तक पुलिस अधीक्षक, कबीरधाम के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री डी. रविशंकर को अवकाश वेतन भत्ते एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश में जाने से पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री डी. रविशंकर, भापुसे अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

5. श्री डी. रविशंकर, भापुसे, पुलिस अधीक्षक, कबीरधाम, छत्तीसगढ़ के उक्त अवकाश अवधि में पुलिस अधीक्षक, कबीरधाम का अतिरिक्त प्रभार श्री ए. आर. कोर्राम, भापुसे, सेनानी, प्रथम वाहिनी, भिलाई, छत्तीसगढ़ को उनके वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ अतिरिक्त रूप से सौंपे जाने की कार्योत्तर स्वीकृति प्रदान की जाती है.

नया रायपुर, दिनांक 4 अगस्त 2016

क्रमांक एफ 7-07/2016/गृह-दो/भापुसे.—राज्य शासन एतद्द्वारा, श्री प्रदीप गुप्ता, (भापुसे), पुलिस महानिरीक्षक, रायपुर रेंज, रायपुर, छत्तीसगढ़ को दिनांक 27-06-2016 से 04-07-2016 तक (कुल 08 दिवस) का अर्जित अवकाश की कार्योत्तर स्वीकृति प्रदान करते हुए दिनांक 26-06-2016 के शासकीय अवकाश का लाभ उठाने की कार्योत्तर अनुमति प्रदान करता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री प्रदीप गुप्ता आगामी आदेश तक पुलिस महानिरीक्षक, रायपुर रेंज, रायपुर, छत्तीसगढ़ के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री गुप्ता को अवकाश वेतन भत्ते एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश में जाने से पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री गुप्ता भापुसे अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 4 अगस्त 2016

क्रमांक/एफ 7-08/2014/गृह-दो/भापुसे.—राज्य शासन एतद्द्वारा, श्री टी. जे. लांगकुमेर, (भापुसे), अतिरिक्त पुलिस महानिदेशक, रेल/यातायात, पुलिस मुख्यालय, रायपुर, छत्तीसगढ़ को दिनांक 25-07-2016 से 24-08-2016 तक (कुल 30 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत करते हुए दिनांक 24 जुलाई एवं 25 अगस्त 2016 के शासकीय अवकाश का लाभ उठाने की अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री टी. जे. लांगकुमेर आगामी आदेश तक अतिरिक्त पुलिस महानिदेशक, रेल/यातायात, पुलिस मुख्यालय, रायपुर, छत्तीसगढ़ के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री लांगकुमेर को अवकाश वेतन भत्ते एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश में जाने से पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री लांगकुमेर, भापुसे अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

5. श्री टी. जे. लांगकुमेर, (भापुसे), अतिरिक्त पुलिस महानिदेशक, रेल/यातायात, पुलिस मुख्यालय, रायपुर, छत्तीसगढ़ के उक्त अवकाश अवधि का प्रभार श्री आर. के. विज, अतिरिक्त पुलिस महानिदेशक, यो.प्र./तकनीकी सेवाएं, पुलिस मुख्यालय, छत्तीसगढ़, रायपुर को उनके वर्तमान कार्य के साथ-साथ सौंपा जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एन. डी. कुंदानी,** अवर सचिव.

---

## कृषि एवं जैव प्रौद्योगिकी विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 30 जुलाई 2016

क्रमांक 11646/एफ-8/89/PMFBY/2016/14-2.—विभाग द्वारा प्रधानमंत्री फसल बीमा योजना (PMFBY) अंतर्गत खरीफ 2016 हेतु जारी अधिसूचना क्र. 11353 दिनांक 21-07-2016 के परिशिष्ट-1 में संचालक कृषि के पत्र क्र./सां./PMFBY/2016-17/1864 दिनांक 29-07-2016 द्वारा प्रस्तुत संशोधित प्रस्ताव अनुसार जिला, तहसील एवं राजस्व निरीक्षक मण्डलवार (आर.आई.सर्किल) निम्नानुसार ग्राम पंचायतों को सम्मिलित/विलोपित करते हुए एतद्द्वारा संशोधित अधिसूचना जारी की जाती है :—

1. जिला-रायपुर, तहसील-अभनपुर, आर.आई. सर्किल-नवापारा, सरल क्रमांक-48 उल्लेखित ग्राम पंचायत-टेकारी को विलोपित करते हुए जिला-रायपुर, तहसील-अभनपुर, आर.आई. सर्किल-अभनपुर, पृष्ठ क्रमांक-4 में अंतिम सरल क्रमांक-43 के आगे सरल क्र. 44 में ग्राम पंचायत टेकारी को धान सिंचित फसल के अंतर्गत जोड़ा जाता है.

2. जिला-जशपुर, तहसील-बगीचा, आर.आई. सर्किल-सन्ना (पृष्ठ क्र. 212) से संबंधित तालिका के सरल क्र. 38 ग्राम पंचायत दनगरी में पूर्व अधिसूचित फसल के अतिरिक्त मक्का फसल को अधिसूचित किया जाता है.

3. जिला-जशपुर, तहसील-पत्थलगांव, आर.आई. सर्किल-पत्थलगांव (पृष्ठ क्र. 217) से संबंधित तालिका के सरल क्र. 47 ग्राम पंचायत सूरजगढ़ में तुअर फसल को विलोपित करते हुए मूंगफली फसल को शामिल किया जाता है. इस ग्राम पंचायत की शेष अधिसूचित फसलें यथावत् रहेगी.

4. पृष्ठ क्र. 242 में जिला-नारायणपुर, तहसील-नारायणपुर, आर.आई. सर्किल-नारायणपुर, अंतिम सरल क्रमांक-45 से आगे सरल क्र. 46 के रूप में ग्राम पंचायत एड़का में धान सिंचित, मक्का एवं उड़द फसल को जोड़कर अधिसूचित किया जाता है.

पूर्व में जारी अधिसूचना की शेष शर्तें यथावत् रहेगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**प्रदीप कुमार दवे,** संयुक्त सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 9 अगस्त 2016

क्रमांक/11966/एफ-8/89/PMFBY/2016/14-2.—राज्य शासन, एतद्द्वारा संयुक्त सचिव, भारत सरकार, कृषि एवं किसान कल्याण मंत्रालय, नई दिल्ली के पत्र क्रमांक 13017/01/2016-Credit II दिनांक 03-08-2016 में दिये गये निर्देशों के अनुक्रम में प्रधानमंत्री फसल बीमा योजना (PMFBY) अंतर्गत खरीफ 2016 हेतु छ.ग. शासन कृषि एवं जैव प्रौद्योगिकी विभाग की अधिसूचना क्रमांक 9283 दिनांक 13-05-2016 के बिन्दु क्रमांक 09 की तालिका सरल क्रमांक 02 में "गतिविधि" ऋणी एवं अऋणी कृषकों से बीमा प्रस्ताव प्राप्त करने की अंतिम तिथि, के सम्मुख दर्शित "समय-सीमा" "31 जुलाई" के स्थान पर "10 अगस्त, 2016" प्रतिस्थापित की जाती है.

नया रायपुर, दिनांक 10 अगस्त 2016

क्रमांक/11997/एफ-8/89/PMFBY/2016/14-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा प्रधानमंत्री फसल बीमा योजना (PMFBY) अंतर्गत खरीफ 2016 हेतु विभागीय अधिसूचना क्र. 11353 दिनांक 21-07-2016 के परिशिष्ट-1 में आयुक्त, भू-अभिलेख के पत्र क्र./3018-B, 3027-B तथा 3030-A दिनांक 30-07-2016 द्वारा प्रस्तुत संशोधित प्रस्ताव अनुसार जिला, तहसील एवं राजस्व निरीक्षक मण्डलवार (आर.आई. सर्किल) निम्नानुसार ग्राम पंचायतों को विभिन्न फसलों के अंतर्गत सम्मिलित/विलोपित किया जाता है :—

1. जिला-रायपुर, तहसील-रायपुर, आर.आई.सर्किल-रायपुर-1 की तालिका में सरल क्र. 19 के रूप में निम्नानुसार ग्राम पंचायत को उनके सम्मुख दर्शित फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 19 | काठाडीह | काठाडीह | - | - | - | - | - | - | - |

2. जिला-रायपुर, तहसील-अभनपुर, आर.आई.सर्किल-नवापारा की तालिका की अंतिम सरल क्र. 50 से आगे सरल क्र. 51 में निम्नानुसार ग्राम पंचायत को अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 51 | तर्रा | तर्रा | तर्रा | - | - | - | - | - | - |

3. जिला-रायपुर, तहसील-आरंग, आर.आई.सर्किल-आरंग की तालिका की अंतिम सरल क्र. 77 से आगे सरल क्र. 78 एवं 79 में निम्नानुसार ग्राम पंचायतों को उनके सम्मुख दर्शित फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 78 | ओड़का | ओड़का | ओड़का | - | - | - | - | - | - |
| 79 | कलई | कलई | - | कलई | - | - | - | - | - |

4. जिला-रायपुर, तहसील-आरंग, आर.आई.सर्किल-मंदिर हसौद की तालिका की अंतिम सरल क्र. 62 से आगे सरल क्र. 63 में निम्नानुसार ग्राम पंचायत को अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 63 | बिरबिरा | बिरबिरा | - | - | - | - | - | - | - |

5. जिला-गरियाबंद, तहसील-गरियाबंद, आर.आई.सर्किल-गरियाबंद की तालिका की अंतिम सरल क्र. 59 से आगे सरल क्र. 60 में निम्नानुसार ग्राम पंचायत को अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 60 | नहरगांव (तंवरबाहरा) | नहरगांव (तंवरबाहरा) | नहरगांव (तंवरबाहरा) | – | – | – | – | – | – |

6. जिला-गरियाबंद, तहसील-छुरा, आर.आई.सर्किल-छुरा की तालिका की अंतिम सरल क्र. 75 से आगे सरल क्र. 76 में निम्नानुसार ग्राम पंचायत को उसके सम्मुख दर्शित फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 76 | जामली | जामली | जामली | – | – | – | – | – | – |

7. जिला-गरियाबंद, तहसील-राजिम, आर.आई.सर्किल-राजिम की तालिका की अंतिम सरल क्र. 70 से आगे सरल क्र. 71 से 76 तक निम्नानुसार ग्राम पंचायतों को विभिन्न फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 71 | बोड़की | बोड़की | बोड़की | – | – | – | – | – | – |
| 72 | बिजली | बिजली | – | – | – | – | – | – | – |
| 73 | चरभठ्ठी | – | चरभठ्ठी | – | – | – | – | – | – |
| 74 | पाली | पाली | – | – | – | – | – | – | – |
| 75 | राजिम | राजिम | – | – | – | – | – | – | – |
| 76 | फिंगेश्वर | फिंगेश्वर | फिंगेश्वर | – | – | – | – | – | – |

8. जिला-गरियाबंद, तहसील-मैनपुर, आर.आई.सर्किल-मैनपुर की तालिका की अंतिम सरल क्र. 69 से आगे सरल क्र. 70 से 73 तक निम्नानुसार ग्राम पंचायतों को उनके सम्मुख दर्शित फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 70 | कोदोभाठा | कोदोभाठा | कोदोभाठा | कोदोभाठा | – | – | – | – | – |
| 71 | खोखमा | – | खोखमा | खोखमा | – | – | – | – | – |
| 72 | बुड़गेलटप्पा | – | बुड़गेलटप्पा | बेड़गेलटप्पा | – | – | – | – | – |
| 73 | धरनीगुड़ा | धरनीगुड़ा | धरनीगुड़ा | धरनीगुड़ा | – | – | – | – | – |

9. जिला-बिलासपुर, तहसील-पेण्ड्रा, आर.आई.सर्किल-पेण्ड्रा की तालिका की अंतिम सरल क्र. 39 से आगे सरल क्र. 40 में ग्राम पंचायत अड़मार को धान असिंचित फसल के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है.

10. जिला-राजनांदगांव, तहसील-राजनांदगांव, आर.आई.सर्किल-राजनांदगांव-1 की तालिका सरल क्रमांक 6 ग्राम पंचायत जोरातरई (ब) में धान असिंचित फसल को सम्मिलित किया जाता है. शेष अधिसूचित फसल यथावत् रहेगी.

11. जिला-राजनांदगांव, तहसील-डोंगरगांव, आर.आई.सर्किल-तुमड़ीबोड़ से संबंधित तालिका के अंतिम सरल क्र. 26 से आगे सरल क्र. 27 में ग्राम पंचायत-किरगी (बनहरदी) को धान सिंचित एवं धान असिंचित फसल के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है.

12. जिला-राजनांदगांव, तहसील-छुईखदान, आर.आई.सर्किल-गंडई की तालिका के सरल क्र. 33 ग्राम पंचायत कालेगोदी को पूर्व अधिसूचित फसलों के अलावा धान असिंचित फसल के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है.

13. जिला-महासमुंद, तहसील-महासमुंद, आर.आई.सर्किल-पटेवा की तालिका में सरल क्रमांक 61 ग्राम पंचायत-बंबूरडीह को जोड़ते हुए धान सिंचित एवं धान असिंचित फसल के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है.

14. जिला-बलौदाबाजार, तहसील-बलौदाबाजार, आर.आई.सर्किल-बलौदाबाजार की तालिका के अंतिम सरल क्रमांक 45 से आगे सरल क्रमांक 46 के रूप में ग्राम पंचायत भरसेला (बड़ा) को धान सिंचित एवं धान असिंचित फसल के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है.

15. जिला-बलौदाबाजार, तहसील-बलौदाबाजार, आर.आई.सर्किल-लवन की तालिका की अंतिम सरल क्र. 55 से आगे सरल क्र. 56 से 60 तक निम्नानुसार ग्राम पंचायतों को विभिन्न फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 56 | सिंघारी | सिंघारी | सिंघारी | – | – | – | – | – | – |
| 57 | सुनसुनिया | – | सुनसुनिया | – | – | – | – | – | – |
| 58 | भद्रा | भद्रा | भद्रा | – | – | – | – | – | – |
| 59 | सुढ़ेली | सुढ़ेली | – | – | – | – | – | – | – |
| 60 | लवनबंद | लवनबंद | – | – | – | – | – | – | – |

16. जिला-बलौदाबाजार, तहसील-पलारी, आर.आई.सर्किल-पलारी की तालिका की अंतिम सरल क्र. 51 से आगे सरल क्र. 52 से 56 तक निम्नानुसार ग्राम पंचायतों को विभिन्न फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 52 | कोसमंदी | कोसमंदी | – | – | – | – | – | – | – |
| 53 | छड़िया | छड़िया | छड़िया | – | – | – | – | – | – |
| 54 | खपरी (भ) | खपरी (भ) | – | – | – | – | – | – | – |
| 55 | सोनारदेवरी | सोनारदेवरी | सोनारदेवरी | – | – | – | – | – | – |
| 56 | चोरहाडीह | चोरहाडीह | – | – | – | – | – | – | – |

17. जिला-बलौदाबाजार, तहसील-पलारी, आर.आई.सर्किल-संडी की तालिका की अंतिम सरल क्र. 48 से आगे सरल क्र. 49 से 53 तक निम्नानुसार ग्राम पंचायतों को विभिन्न फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 49 | सरसेनी | सरसेनी | सरसेनी | – | – | – | – | – | – |
| 50 | संकरी | संकरी | – | – | – | – | – | – | – |
| 51 | बोहारडीह | बोहारडीह | – | – | – | – | – | – | – |
| 55 | पठारीडीह | पठारीडीह | – | – | – | – | – | – | |
| 53 | जुनवानी | जुनवानी | – | – | – | – | – | – | – |

18. जिला–बलौदाबाजार, तहसील–बिलाईगढ़, आर.आई.सर्किल–बिलाईगढ़ की तालिका की अंतिम सरल क्र. 42 से आगे सरल क्र. 43 में ग्राम पंचायत मड़कड़ी को निम्नानुसार फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 43 | मड़कड़ी | मड़कड़ी | मड़कड़ी | – | – | – | – | – | – |

19. जिला–बलौदाबाजार, तहसील–बिलाईगढ़, आर.आई.सर्किल–भटगांव की तालिका की अंतिम सरल क्र. 70 से आगे सरल क्र. 71 से 73 तक निम्नानुसार ग्राम पंचायतों को विभिन्न फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 71 | गंगोरी | – | गंगोरी | – | – | – | – | – | – |
| 72 | मोहतरा (न) | – | मोहतरा (न) | – | – | – | – | – | – |
| 73 | चारपाली | – | चारपाली | – | – | – | – | – | – |

20. जिला–बलौदाबाजार, तहसील–कसडोल, आर.आई.सर्किल–कसडोल की तालिका में सरल क्र. 43 से 45 तक निम्नानुसार ग्राम पंचायतों को विभिन्न फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 43 | भरदा | भरदा | भरदा | – | – | – | – | – | – |
| 44 | खर्वे | खर्वे | खर्वे | – | – | – | – | – | – |
| 45 | भिंभौरी | भिंभौरी | – | – | – | – | – | – | – |

21. जिला–बलौदाबाजार, तहसील–कसडोल, आर.आई.सर्किल–गिधौरी की तालिका के अंतिम सरल क्रमांक 51 में ग्राम पंचायत देवतराई को विलोपित कर उसके स्थान पर सरल क्र. 51 में धमलपुरा तथा सरल क्रमांक 52 से 66 तक निम्नानुसार ग्राम पंचायतों को विभिन्न फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 51 | धमलपुरा | धमलपुरा | – | – | – | – | – | – | – |
| 52 | नवापारा | – | नवापारा | – | – | – | – | – | – |
| 53 | मुड़पार | – | मुड़पार | – | – | – | – | – | – |
| 54 | ढेबीखार | – | ढेबीखार | – | – | – | – | – | – |
| 55 | रवान | – | रवान | – | – | – | – | – | – |
| 56 | आमगांव | – | आमगांव | – | – | – | – | – | – |
| 57 | चरौदा | चरौदा | चरौदा | – | – | – | – | – | – |
| 58 | बड़गांव | – | बड़गांव | – | – | – | – | – | – |
| 59 | खपराडीह | खपराडीह | खपराडीह | – | – | – | – | – | – |
| 60 | महराजी | महराजी | महराजी | – | – | – | – | – | – |
| 61 | भुसड़ीपाली | – | भुसड़ीपाली | – | – | – | – | – | – |
| 62 | चिखली | चिखली | – | – | – | – | – | – | – |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) | (8) | (9) | (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 63 | खैरा | खैरा | खैरा | – | – | – | – | – | – |
| 64 | कंजिया | कंजिया | – | – | – | – | – | – | – |
| 65 | बार | – | बार | – | – | – | – | – | – |
| 66 | अर्जुनी 'म' | – | अर्जुनी 'म' | – | – | – | – | – | – |

22. जिला–बलौदाबाजार, तहसील–भाटापारा, आर.आई.सर्किल–भाटापारा की तालिका की अंतिम सरल क्रमांक 44 से आगे सरल क्रमांक 45 में ग्राम पंचायत गाड़ाडीह को निम्नानुसार फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 45 | गाड़ाडीह | गाड़ाडीह | गाड़ाडीह | – | – | – | – | – | – |

23. जिला–बलौदाबाजार, तहसील–भाटापारा, आर.आई.सर्किल–निपनिया की तालिका में सरल क्रमांक 43 से 46 में निम्नानुसार ग्राम पंचायतों को उसके सम्मुख दर्शित फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 43 | गुड़ाघाट | गुड़ाघाट | गुड़ाघाट | – | – | – | – | – | – |
| 44 | पासीद | – | पासीद | – | – | – | – | – | – |
| 45 | गोढ़ी | गोढ़ी | गोढ़ी | – | – | – | – | – | – |
| 46 | खपरी (अ) | खपरी (अ) | खपरी (अ) | – | – | – | – | – | – |

24. जिला–बलौदाबाजार, तहसील–सिमगा, आर.आई.सर्किल–सिमगा की तालिका में सरल क्रमांक 40 से 50 के रूप में निम्नानुसार ग्राम पंचायतों को उसके सम्मुख दर्शित फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 40 | खंडवा | खंडवा | – | – | – | – | – | – | – |
| 41 | तोरा | तोरा | तोरा | – | – | – | – | – | – |
| 42 | मर्राकोना | मर्राकोना | मर्राकोना | – | – | – | – | – | – |
| 43 | रेंगाबोड़ | रेंगाबोड़ | रेंगाबोड़ | – | – | – | – | – | – |
| 44 | बछेरा | बछेरा | – | – | – | – | – | – | – |
| 45 | हरिनभट्ठा | हरिनभट्ठा | हरिनभट्ठा | – | – | – | – | – | – |
| 46 | मांढर | मांढर | मांढर | – | – | – | – | – | – |
| 47 | बिनैका | बिनैका | बिनैका | – | – | – | – | – | – |
| 48 | मुसुवाडीह | मुसुवाडीह | मुसुवाडीह | – | – | – | – | – | – |
| 49 | अड़बंधा | अड़बंधा | अड़बंधा | – | – | – | – | – | – |
| 50 | ढाबाडीह | ढाबाडीह | ढाबाडीह | – | – | – | – | – | – |

25. जिला-बलौदाबाजार, तहसील-सिमगा, आर.आई.सर्किल-जरौद की तालिका की अंतिम सरल क्रमांक 63 से आगे सरल क्र. 64 में ग्राम पंचायत घोंघा को निम्नानुसार फसलों के अंतर्गत अधिसूचित किया जाता है :—

| क्र. (1) | ग्राम पंचायत (2) | धान सिंचित (3) | धान असिंचित (4) | मक्का (5) | मूंगफली (6) | तुअर (7) | सोयाबीन (8) | मूंग (9) | उड़द (10) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 64 | घोंघा | घोंघा | - | - | - | - | - | - | - |

26. विभागीय अधिसूचना क्र. 11646 दिनांक 30-07-2016 के सरल क्र. 4 में जिला-नारायणपुर, तहसील-नारायणपुर, आर.आई.सर्किल-नारायणपुर, ग्राम पंचायत एड़का के अंतर्गत अधिसूचित "धान सिंचित" फसल के स्थान पर "धान असिंचित" पढ़ा जावे.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. सी. पैकरा,** संयुक्त सचिव.

---

# राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 19 अगस्त 2016

क्रमांक एफ 8-7/सात-1/2016.—भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (क्र. 30 सन् 2013) की धारा 53 की उप-धारा (1) (क) द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग में लाते हुए, राज्य शासन, एतद्द्वारा, श्री अखिल कुमार सामंतराय, सेवा निवृत्त (जिला न्यायाधीश संवर्ग में छत्तीसगढ़ उच्चतर न्यायिक सेवा से) को स्वयं का वेतनमान (सुपर टाईम स्केल 70290-1540-76450) पर, सेवा निवृत्त पर अनुज्ञेय वेतन में से पेंशन (सारांशीकृत अंश को शामिल करते हुए) को घटाकर, पीठासीन अधिकारी भूमि अर्जन, पुनर्वासन तथा पुनर्व्यवस्थापन प्राधिकरण, छत्तीसगढ़ के पद पर दिनांक 01 सितम्बर, 2016 से अथवा उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने की तिथि से तीन वर्ष की अवधि के लिए नियुक्त करता है.

2. उपरोक्तानुसार नियुक्ति की सेवा शर्तें पृथक से जारी की जावेगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. आर. पिस्दा,** सचिव.

---

# आवास एवं पर्यावरण विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 17 अगस्त 2016

क्रमांक एफ 1-18/2016/32.—राज्य शासन, जल (प्रदूषण निवारण तथा नियंत्रण) अधिनियम, 1974 की धारा 28 की उपधारा (1) एवं (2) तथा वायु (प्रदूषण निवारण तथा नियंत्रण) अधिनियम, 1981 की धारा 31 की उपधारा (1) एवं (2) के अन्तर्गत प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, एतद्द्वारा उक्त दोनों अधिनियमों के लिए एकल व्यक्ति अपील प्राधिकारी का गठन करता है साथ ही श्री संजय शुक्ला, सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, आवास एवं पर्यावरण विभाग को अपील प्राधिकारी नियुक्त करता है.

2. उपरोक्तानुसार अपील प्राधिकारी को प्राप्त होने वाली अपीलों की सुनवाई की जाकर अधिनियमों के प्रावधानों के अनुसार अपीलों का निपटारा यथासम्भव शीघ्र किया जावेगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**रेजीना टोप्पो,** संयुक्त सचिव.

# वन विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 9 अगस्त 2016

क्रमांक एफ-1-08/2016/10-भा.व.से.—राज्य शासन एतद् द्वारा निम्नलिखित राज्य वन सेवा अधिकारियों को उनके नाम के समक्ष दर्शाए गए रिक्त वनमण्डलाधिकारी के पद पर अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त पदस्थ करता है :—

| क्र. (1) | अधिकारी का नाम (2) | वर्तमान पदस्थापना (3) | नवीन पदस्थापना (4) |
|---|---|---|---|
| 1. | श्रीमती प्रियंका पाण्डेय (रा.व.से.) | उप वनमण्डलाधिकारी, अंबिकापुर वनमण्डल, सरगुजा. | प्रभारी वनमण्डलाधिकारी, दुर्ग, वनमण्डल दुर्ग. |
| 2. | श्री दुलेश्वर प्रसाद साहू (रा.व.से.) | उप वनमण्डलाधिकारी, पूर्व कोण्डागांव, वनमण्डल दक्षिण कोण्डागांव. | प्रभारी वनमण्डलाधिकारी, अनुसंधान एवं विस्तार वनमण्डल, बिलासपुर. |

नया रायपुर, दिनांक 10 अगस्त 2016

क्रमांक एफ-1-13/2002/10-भा.व.से.—राज्य शासन, एतद्द्वारा भारतीय वन सेवा (वेतन) द्वितीय संशोधन नियमावली, 2008 के नियम 3(1) (B) (ii) के परंतुक के अंतर्गत निम्नलिखित भारतीय वन सेवा के अधिकारियों को आवंटन वर्ष से 09 वर्ष की सेवा पूर्ण कर लेने के फलस्वरूप उनके नाम के सम्मुख दर्शाई गई तिथि से कनिष्ठ प्रशासनिक वेतनमान पी.बी. : 3, रु. 15600-39100, ग्रेड वेतन 7600 में अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त स्थानापन्न रूप से नियुक्त किया जाता है :—

| क्र. | अधिकारी का नाम | पात्रता तिथि |
|---|---|---|
| 1. | श्री आर. के. तिवारी (1999) | 01-01-2008 |
| 2. | श्री माथेश्वरन व्ही. (2006) | 01-01-2015 |
| 3. | श्री विश्वेश कुमार (2007) | 01-01-2016 |
| 4. | श्रीमती एम. मर्सीबेला (2007) | 01-01-2016 |
| 5. | श्री कृष्ण राम बढ़ई (2007) | 01-01-2016 |
| 6. | श्री मनोज कुमार पाण्डेय (2007) | 01-01-2016 |
| 7. | श्री आलोक कुमार तिवारी (2007) | 01-01-2016 |
| 8. | श्री अमिताभ बाजपेयी (2007) | 01-01-2016 |
| 9. | श्री राम अवतार दुबे (2007) | 01-01-2016 |
| 10. | श्री बी. एस. ठाकुर (2007) | 01-01-2016 |
| 11. | श्री रमेश चन्द्र दुग्गा (2007) | 01-01-2016 |

2. उपरोक्त तालिका के सरल क्र. 2, 4, 5, 6, 7, 8, 9, 10 एवं 11 में उल्लेखित अधिकारियों को कनिष्ठ प्रशासनिक वेतनमान इस शर्त के अधीन स्वीकृत किया जाता है कि वे भविष्य में मिड कैरियर ट्रेनिंग, फेस-3 कार्यक्रम में अनिवार्यत: भाग लेंगे.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ईमिल लकड़ा,** संयुक्त सचिव.

## नगरीय प्रशासन एवं विकास विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 9 अगस्त 2016

क्रमांक एफ 1-25/2005/18.—छत्तीसगढ़ नगरपालिक निगम अधिनियम, 1956 (क्र. 23 सन् 1956) की धारा 433 सहपठित धारा 80 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ नगरपालिक निगम (अचल संपत्ति का अंतरण) नियम, 1994 में निम्नलिखित और संशोधन करती है, अर्थात् :—

### संशोधन

उक्त नियमों में,—

नियम 8 के उप-नियम (3) के पश्चात्, निम्नलिखित जोड़ा जाये, अर्थात् :—

"(4) इस नियम में अन्तर्विष्ट कोई भी बात, दुकानों के ऊपरी या निचले तल पर, किसी बैंक या कार्यालय को विक्रय या पट्टे पर अंतरित करने हेतु, निर्मित/प्रस्तावित भवन, जिसका कारपेट क्षेत्रफल तीन सौ वर्गफीट या इससे अधिक हो, पर लागू नहीं होगा."

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जितेन्द्र शुक्ला,** संयुक्त सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 9 अगस्त 2016

क्रमांक एफ 1-25/2005/18.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 1-25/2005/18 दिनांक 09-08-2016 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जितेन्द्र शुक्ला,** संयुक्त सचिव.

Naya Raipur, the 9th August 2016

No. : F 1-25/2005/18.— In exercise of the powers conferred by Section 433 read with Section 80 of the Chhattisgarh Municipal Corporation Act, 1956 (No.23 of 1956) the State Government, hereby, makes the following further amendment in the Chhattisgarh Municipal Corporation (Transfer of Immovable Property) Rules, 1994, namely :—

### AMENDMENT

In the said rules, -

After sub-rule (3) of rule 8, the following shall be added, namely :—

"(4) Nothing contained in this rule shall apply to a building having a carpet area of three hundred square feet or more, constructed/proposed for construction above or beneath shops, for transfer on sale or lease to a bank or office."

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
JITENDRA SHUKLA, Joint Secretary.

नया रायपुर, दिनांक 9 अगस्त 2016

क्रमांक एफ 1-25/2005/18.—छत्तीसगढ़ नगरपालिका अधिनियम, 1961 (क्र. 37 सन् 1961) की धारा 355 सहपठित धारा 109 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ नगरपालिका (अचल संपत्ति का अंतरण) नियम, 1996 में निम्नलिखित और संशोधन करती है, अर्थात् :—

## संशोधन

उक्त नियमों में,—

नियम 8 के उप-नियम (3) के पश्चात्, निम्नलिखित जोड़ा जाये, अर्थात् :—

"(4) इस नियम में अन्तर्विष्ट कोई भी बात, दुकानों के ऊपरी या निचले तल पर, किसी बैंक या कार्यालय को विक्रय या पट्टे पर अंतरित करने हेतु, निर्मित/प्रस्तावित भवन, जिसका कारपेट क्षेत्रफल तीन सौ वर्ग फीट या इससे अधिक हो, पर लागू नहीं होगा."

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जितेन्द्र शुक्ला,** संयुक्त सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 9 अगस्त 2016

क्रमांक एफ 1-25/2005/18.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 1-25/2005/18 दिनांक 09-08-2016 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जितेन्द्र शुक्ला,** संयुक्त सचिव.

Naya Raipur, the 9th August 2016

No. : F 1-25/2005/18.— In exercise of the powers conferred by Section 355 read with Section 109 of the Chhattisgarh Municipalities Act, 1961 (No. 37 of 1961), the Government of Chhattisgarh makes the following further amendments in the Chhattisgarh Municipalities (Transfer of Immovable Property) Rules, 1996, namely :—

## AMENDMENT

In the said rules, -

After sub-rule (3) of rule 8, the following shall be added, namely :—

"(4) Nothing contained in this rule shall apply to a building having a carpet area of three hundred square feet or more, constructed/proposed for construction above or beneath shops, for transfer on sale or lease to a bank or office."

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
JITENDRA SHUKLA, Joint Secretary.

नया रायपुर, दिनांक 10 अगस्त 2016

क्रमांक एफ 7-8/2011/18.—छत्तीसगढ़ नगरपालिक निगम अधिनियम, 1956 (क्र. 23 सन् 1956) की धारा 433 सहपठित धारा 292-क, 292-ख, 292-ग, 292-च, 292-झ तथा छत्तीसगढ़ नगरपालिका अधिनियम, 1961 (क्र. 36 सन् 1961) की धारा 355, 356 सहपठित धारा 339-क, 339-ख, 339-ग, 339-च, 339-झ द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ नगरपालिक निगम तथा नगरपालिका (कालोनाइजर का रजिस्ट्रीकरण, निबंधन तथा शर्तें) नियम, 2013 में निम्नलिखित और संशोधन करती है, अर्थात् :—

## संशोधन

उक्त नियमों में,—

1. नियम 2 के उप-नियम (1) के खण्ड (च) में, शब्द "विहित मानक" के स्थान पर, शब्द "शासन द्वारा समय-समय पर यथा विहित शर्तों एवं मानकों" प्रतिस्थापित किया जाये.

2. नियम 10 के उप-नियम (6) के खण्ड (क) के स्थान पर, निम्नलिखित प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात् :—
   "(क) प्रत्येक भवन/फ्लैट का कारपेट क्षेत्रफल तीस वर्ग मीटर से कम नहीं होना चाहिये तथा साठ वर्ग मीटर से अधिक नहीं होना चाहिये."

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जितेन्द्र शुक्ला,** संयुक्त सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 10 अगस्त 2016

क्रमांक एफ 7-8/2011/18.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 7-8/2011/18 दिनांक 10-08-2016 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जितेन्द्र शुक्ला,** संयुक्त सचिव.

Naya Raipur, the 10th August 2016

No. F 7-8/2011/18.— In exercise of the powers conferred by Section 433 read with Section 292-A, 292-B, 292-C, 292-F, 292-I of the Chhattisgarh Municipal Corporation Act, 1956 (No.23 of 1956) and Sections 355, 356 read with Sections 339-A, 339-B, 339-C, 339-F, 339-I of the Chhattisgarh Municipalities Act, 1961 (No.37 of 1961), the State Government, hereby, make the following further amendments in the Chhattisgarh Municipal Corporation and Municipalities (Registration of Colonizer, Terms and Conditions) Rules 2013, namely :—

## AMENDMENT

In the said rules,—

1. In clause (f) of sub-rule (1) of rule 2, for the words "prescribed standards", the words "term and standerds as may be prescribed by the Government from time to time" shall be substituted;

2. For clause (a) of sub-rule (6) of rule 10, the following shall be substituted, namely :—
   "(a) The carpet area of each house/flat should not be less than thirty square meters and not be more than sixty square meters."

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
JITENDRA SHUKLA, Joint Secretary.

# राजस्व विभाग

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला बिलासपुर, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

बिलासपुर, दिनांक 26 मार्च 2016

क्रमांक 02/अ-82/2013-14.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (संख्या 30 सन् 2013) की धारा 11 की उपधारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन इसके द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (एकड़ में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बिलासपुर | तखतपुर | अचानकपुर प.ह.नं. 31 | 1.39 | कार्यपालन अभियंता, मनियारी जल संसाधन संभाग, मुंगेली. | अमोरा एनीकट निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), कोटा के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अन्बलगन पी.,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

---

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला जांजगीर-चांपा, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

जांजगीर-चांपा, दिनांक 30 जुलाई 2016

क्रमांक 12198/अ-82/2015-16.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उपधारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन इसके द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | डभरा | रामभाँठा प.ह.नं. 08 | 0.048 | कार्यपालन अभियंता, मिनीमाता बांगो नहर संभाग क्रमांक 5 खरसिया, जिला-रायगढ़. | रामभाँठा माइनर नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), डभरा के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 30 जुलाई 2016

क्रमांक 12200/अ-82/2015-16.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उपधारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन इसके द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा | सार्वजनिक प्रयोजन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | प्राधिकृत अधिकारी | का वर्णन |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | डभरा | ठनगन प.ह.नं. 10 | 0.028 | कार्यपालन अभियंता, मिनीमाता बांगो नहर संभाग क्रमांक 5 खरसिया, जिला-रायगढ़. | सिंघरा वितरक नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), डभरा के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 30 जुलाई 2016

क्रमांक 12202/अ-82/2015-16.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उपधारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन इसके द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 12 अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा | सार्वजनिक प्रयोजन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | प्राधिकृत अधिकारी | का वर्णन |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | डभरा | काँसा प.ह.नं. 15 | 0.153 | कार्यपालन अभियंता, मिनीमाता बांगो नहर संभाग क्रमांक 5 खरसिया, जिला-रायगढ़. | काँसा माइनर नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), डभरा के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. के. सिंह,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

